






संग्रहकर्ता—

**श्रीवियोगी हरिजी**

मुद्रक तथा प्रकाशक—घनश्यामदास जालान, गीताप्रेस, गोरखपुर


| | | |
|---|---|---|
| सं० १९९० से २०१० तक | | १,२५,२५० |
| सं० २०१२ | चौदहवाँ संस्करण | १५,००० |
| सं० २०१३ | पंद्रहवाँ संस्करण | २०,००० |
| | कुल | १,६०,२५० |


मूल्य =) दो आना

पता—गीताप्रेस, पो० गीताप्रेस ( गोरखपुर )




# वक्तव्य

भजन-संग्रहका यह चौथा भाग है। इसमें कुछ ऐसे राम-रँगीले मुसलमान-भक्तोंकी वाणीका सङ्कलन किया गया है, जिनके बारेमें श्रीभारतेन्दुजीने कहा है—

'इन मुसल्मान हरिजननपै कोटिन हिंदुन वारिये।'

वास्तवमें, अनेक ऐसे मुसल्मान हरिजन हो गये हैं, जिन्होंने कृष्ण-मन्दिरमें मक्केका नूर देखा और व्रज-वीथियोंकी रजमें लोट-लोटकर उस प्यारेको रिझानेके लिये एक निराली ही नमाज़ पढ़ी, ये दो प्रकारके संत हुए हैं।

एक तो रसखानिकी रसिक टोलीके, जिन्होंने व्रजराज-कुमारकी बाँकी सूरतपर अपनेको निसार कर दिया और दूसरे यारी या दरिया साहबके पन्थके, जिन्होंने अपने राम भर्तारको रिझानेके लिये कबीरकी सुहागिनका साज सजाया। दोनों

ही अपने-अपने स्थानपर अद्वितीय हैं, दोनों ही वन्दनीय हैं।

मुसल्मान-भक्तोंके वाणी-संग्रहमें कई विद्वानोंने कबीरदासजीको भी लिया है पर यह विवादास्पद विषय होनेपर कि वे मुसल्मान थे या हिंदु, उन्हें मैंने इस संग्रहमें नहीं लिया है। पहले भागमें तो संतशिरोमणि कबीरके अनियारे शब्द आ ही गये हैं।

इस छोटे-से संग्रहसे यदि प्रेममार्गियोंको कुछ भी रस मिला, तो मैं अपने तुच्छ प्रयासको सफल समझूँगा।

दिल्ली
श्रीरामनवमी, १९९० } वियोगीहरि

श्रीहरिः *

# अकारादि-क्रमसे विषय-सूची

भजन पृष्ठ-संख्या

## रहीम


कठिन कुटिल काली देख ... २१
कमलदल नैननिकी उनमानि ... २०
कलित ललित माला वा ... २१
छवि आवन मोहनलालकी ... १९
जरद वसनवाला गुलचमन ... २२
तरल तरनि-सी हैं तीर-सी ... २२
दृग छकित छबीली ... २१
पकरि परम प्यारे साँवरेको ... २२
पट चाहै तन, पेट चाहत ... २३
भुजग जुग किधौं हैं ... २२
शरद-निशि निशीथे चाँदकी ... २०


## रसखानि


आजु री, नन्दलला निकस्यो ... २६
कानन दै अँगुरी रहिबो ... २६

| भजन | पृष्ठ-संख्या |
| --- | --- |
| खञ्जन-नैन फँसे | ... २५ |
| गावैं गुनी, गनिका | ... २४ |
| जा दिनतें निरख्यौ नँद-नंदन | ... २८ |
| द्रौपदि औ गनिका, गज | ... २८ |
| धूरि-भरे अति शोभित | ... २७ |
| बेनु बजावत, गोधन | ... २९ |
| बैन वही उनकौ गुन | ... २९ |
| ब्रह्म मैं ढूँढ्यौ पुरानन | ... २७ |
| मानुष हौं तौ वही | ... २३ |
| या लकुटी अरु कामरियापर | ... २४ |
| सेस, महेस, गनेस | ... २५ |

यारी साहब

| | |
| --- | --- |
| अंधा पूछे आफ़ताबको रे | ... ४४ |
| आँखी सेती जो भी | ... ४२ |
| आबके बीच निमक जैसे | ... ४४ |
| आरति करो मन आरति | ... ३४ |
| उड़ उड़ रे बिहंगम | ... ४० |
| उरध मुख भाठी, अवटौं | ... ३७ |
| एक कहो सो अनेक है | ... ४१ |

| भजन | पृष्ठ-संख्या |
|---|---|
| गगन-गुफामें बैठिके रे ... | ४५ |
| गगन-गुफामें बैठिके रे ... | ४५ |
| गयो सो गयो, बहुरि ... | ४१ |
| गुरुके चरनकी रज लैके ... | ३२ |
| चंद-तिलक दिये सुंदरि ... | ३६ |
| जबलग खोजै चला जावै ... | ४३ |
| जहँ मूल न डार न पात ... | ४३ |
| जोगी जुगति जोग कमाव ... | ३५ |
| झिलमिल-झिलमिल बरसै ... | ३३ |
| तू ब्रह्म चीन्हो रे ... | ३६ |
| दिन-दिन प्रीति अधिक ... | ३१ |
| देखु बिचारि हिये अपने ... | ४२ |
| दोउ मूँदके नैन अंदर ... | ३१ |
| निर्गुन चुनरी निर्बान ... | ३४ |
| बिन बंदगी इस आलममें ... | ३० |
| बिरहिनी मंदिर दियना ... | ३० |
| मन मेरो सदा खेलै नटबाजी ... | ३५ |
| मन ग्वालिया, सत सुकृत ... | ३६ |
| रसना, रांम कहत तैं थाको ... | ३४ |

| भजन | | पृष्ठ-संख्या |
|---|---|---|
| राम रमझनी यारी जीवके | ... | ३७ |
| सतगुरु है सत पुरुष अकेला | ... | ३९ |
| सुन्नके मुकाममें बेचूनकी | ... | ४० |
| हम तो एक हुवाब हैं रे | ... | ४४ |
| हमारे एक अलह पिय प्यारा है | ... | ३२ |
| हौं तो खेलौं पियासँग | ... | ३३ |

## खुसरो

| | | |
|---|---|---|
| बहुत रही बाबुल-घर | ... | ४५ |

## दरिया साहब ( मारवाड़वाले )

| | | |
|---|---|---|
| अमृत नीका, कहै सब | ... | ६५ |
| आदि अन्त मेरा है राम | ... | ४८ |
| आदि अनादी मेरा साईं | ... | ५३ |
| ऐसा साधू करम दहै | ... | ६३ |
| कहा कहूँ मेरे पिउकी बात | ... | ४६ |
| चल-चल रे हंसा, राम-सिन्ध | ... | ५६ |
| चल-चल रे सुआ, तेरे आदराज | ... | ५८ |
| जाके उर उपजी नहिं भाई ! | ... | ४७ |
| जीव बटाऊ रे बहता मारग माईं | ... | ६१ |
| जो धुनिया तौ भी मैं राम | ... | ४८ |

| भजन | पृष्ठ-संख्या |
| --- | --- |
| जो सुमिरूँ तौ पूरन राम | ... ५४ |
| दुनियाँ भरम भूल बौराई | ... ५९ |
| नाम बिन भाव करम नहिं | ... ५९ |
| पतिव्रता पति मिली है | ... ५० |
| बाबुल कैसे बिसरा जाई ? | ... ४९ |
| मुरली कौन बजावै हो | ... ६२ |
| मैं तोहि कैसे बिसरूँ देवा ! | ... ६० |
| राम-नाम नहिं हिरदै धरा | ... ६६ |
| राम भरोसा राखिये | ... ६९ |
| संतो, कहा गृहस्थ कहा | ... ५१ |
| सतगुरुसे सब्द ले | ... ६९ |
| सब जग सोता सुध नहिं | ... ५२ |
| साधो, अलख निरंजन सोई | ... ६६ |
| साधो, हरि-पद कठिन | ... ६७ |
| साधो, राम अनूपम बानी | ... ६८ |
| साहब मेरे राम हैं, मैं | ... ६४ |
| है कोई संत राम अनुरागी | ... ६२ |


ताज


कोऊ जन सेवैं शाह ... ७१

भजन | पृष्ठ-संख्या

छैल जो छबीला, सब ... ७०
ध्रुवसे, प्रह्लाद, गज ... ७१
साहब सिरताज हुआ ... ७२
सुनो दिलजानी मेरे दिलकी ... ७२

शेख

मिटि गयो मौन, पौन-साधनकी ... ७३

नज़ीर

अब घुटनियोंका उनके ... ७५
इक रोज मुँहमें कान्हने ... ८०
उनके तो जहाँमें अजब ... ९०
उनको तो बालपनसे न था ... ७४
उनको तो देख ग्वालिनें ... ७८
करने लगे ये धूम ... ७६
कहती थीं दिलमें, दूध ... ७८
कुछ जुल्म नहीं, कुछ ... ८४
कोठेमें होवे फिर तो ... ७७
क्या इल्म उन्होंने सीख लिये ... ८७
गर खाट बिछानेको मिली ... ९०
गर चोरी करते आ गई ... ७७

| भजन | | पृष्ठ-संख्या |
|---|---|---|
| गर यारकी मर्जी हुई | ... | ८९ |
| गुस्सेमें कोई हाथ पकड़ती | ... | ७७ |
| ग्वालोंमें नंदलाल बजाते | ... | ८३ |
| जब मुरलीधरने मुरलीको | ... | ८२ |
| जब हाथको धोया हाथोंसे | ... | ८७ |
| जाहिरमें सुत वो नंद | ... | ७४ |
| जिस सिम्त नज़रकर देखे हैं | ... | ८५ |
| था जिसके खातिर नाच किया | ... | ८८ |
| थे कान्हजी तो नंद-जसोदाके | ... | ८१ |
| परदा न बालपनका | ... | ७५ |
| पाटी पकड़के चलने लगे | ... | ७६ |
| बाले थे बिर्जराज | ... | ७५ |
| माता कभी ये मुझको | ... | ७९ |
| माता जसोदा उनकी | ... | ७९ |
| मैया, कभी ये मेरी | ... | ८० |
| मोहनकी बाँसुरीके मैं | ... | ८३ |
| यारो, सुनो य दधिके | ... | ७३ |
| राधारमनके यारो, अजब | ... | ८१ |

| भजन | पृष्ठ-संख्या |
|---|---|
| सब मिल जसोदा पास | ... ७९ |
| सब मिलके यारो, कृष्णमुरारीकी | ... ८२ |
| सब होश बदनका दूर हुआ | ... ८९ |
| हम चाकर जिसके | ... ८६ |
| है आशिक और माशूक | ... ८४ |
| है बहारे बाग़ दुनिया | ... ९१ |
| होता है यों तो बालपन | ... ८१ |
| **कारेखाँ** | |
| छलबलकै थाक्यो अनेक | ... ९२ |
| माफ़ किया मुलक, मताह | ... ९२ |
| बृन्दावन कीरति बिनोद | ... ९३ |
| **करीमबख्श** | |
| ऐ मेरे रब ! तू | ... ९३ |
| कैसे तुम आ नैहरवा | ... ९५ |
| ना जानों, पियासों कैसे | ... ९६ |
| **छन्शा** | |
| जब छाँड़ि करीलकी कुंजनकों | ... ९६ |
| **बाज़िन्द** | |
| अत्तर तेल फ़ुलेल | ... १०१ |

| भजन | पृष्ठ-संख्या |
| --- | --- |
| आज सुनै कै काल | ... १०५ |
| इन्द्रपुरी-सी मान बसंती | ... १०२ |
| एकै नाम अनन्त | ... १०७ |
| ओढ़ैं साल-दुसाल क | ... १०८ |
| कुञ्जर-मन मद-मत्त मरै | ... १०६ |
| कूड़ा नेह-कुटुंब | ... ९९ |
| केती तेरी जान, किता | ... ९८ |
| केते अर्जुन भीम जहाँ | ... १०५ |
| गाफ़िल मूढ़ गँवार | ... ९७ |
| गाफिल हूए जीव कहो | ... १०५ |
| गूदड़िया गुरु ज्ञान | ... १०८ |
| घड़ी-घड़ी घड़ियाल | ... १०६ |
| जो जियमें कछु ज्ञान | ... १०७ |
| झूठा जग-जंजाल | ... ९९ |
| तीखा तुरी पलाण | ... १०८ |
| दिलके अन्दर देख, कि | ... ९७ |
| देह गेहमें नेह निवारे | ... ९८ |
| दो-दो दीपक बाल | ... १०४ |

| भजन | पृष्ठ-संख्या |
| --- | --- |
| नहिं है तेरा कोय | ... ९९ |
| नित जाके दरबार झड़ंती | ... १०३ |
| फूलाँ सेज बिछायक | ... १०० |
| बंका किला बनायके | ... १०३ |
| बंछत ईस गनेस | ... ९८ |
| बदन विलोकत नैन | ... १०७ |
| बाजिंदा बाजी रची | ... १०९ |
| बार-बार नर देह | ... ९९ |
| बिना बासका फूल | ... १०७ |
| मंदिर माल विलास | ... १०० |
| मदमाते मगरूर वे | ... १०० |
| महल फ़वारा हौजके | ... १०१ |
| माणिक हीरा लाल | ... १०३ |
| यह दुनियाँ 'बाजिंद' | ... १०४ |
| या तन-रंग-पतंग | ... १०३ |
| रहते भीने छैल सदा | ... १०१ |
| राज-कचेरी माहँ जे | ... १०२ |
| राम कहत कलि माहिं | ... १०६ |
| राम-नामकी लूट फबै | ... १०४ |

| भजन | पृष्ठ-संख्या |
|---|---|
| सुंदर नारी संग | ... १०१ |
| सुंदर पाई देह नेह कर | ... ९७ |
| हरि-जन बैठा होय | ... १०९ |
| होती जाके सीसपै | ... १०२ |
| हौं जाना कछु मीठ | ... १०५ |
| **बुल्लेशाह** | |
| अब तो जाग मुसाफिर | ... १११ |
| कद मिलसी मैं विरहों | ... १०९ |
| टुक बूझ कवन | ... ११० |
| माटी खुदी करेंदी यार | ... ११० |
| **आदिल** | |
| मुकुटकी चटक, लटक | ... ११२ |
| **मकसूद** | |
| लगा भादों मुझे दुख | ... ११२ |
| **मौजदीन** | |
| इतनी कोई कहो हमारी | ... ११४ |
| **वाहिद** | |
| सुंदर सुजानपर, मंद | ... ११५ |

भजन पृष्ठ-संख्या

दीन दरवेश

गड़े नगारे कूचके ... ११६
बन्दा जानैं मैं करौं ... ११७
बन्दा, वहुत न फूलिये ... ११७
हिंदू कहैं सो हम बड़े ... ११६

अफ़सोस

का सँग फाग मचाऊँ री ... ११८

काजिम

फाग खेलन कैसे जाऊँ ... ११८

खालस

जिन्हों घर झूमते हाथी ... १२०
तुम नाम-जपन क्यों ... ११९

वहजन

करैं अब कौन वहाना ... १२०

लतीफ़ हुसैन

ऊधो ! मोहन-मोह न जावै ... १२१

मंसूर

अगर है शौक मिलनेका ... १२२

भजन　　　　पृष्ठ-संख्या

## यकरंग

निसिदिन जो हरिका गुन ... १२५
पिया मिलन कैसे जाओगी ... १२४
मितवा रे, नेकीसे ... १२४
साँवलिया मन भाया रे ... १२५
हरदम हरिनाम भजो री ... १२३

## कायम

गुरु बिनु होरी कौन खेलावै ... १२६

## निजामुद्दीन औलिया

परबत बाँस मँगाव ... १२६

## फ़रहत

बंसी मुखसों लगाय ... १२८
मारो मारो हो स्याम ... १२८
बृषभानु-नन्दिनी झूलैं ... १२७

## काज़ी अशरफ़ महमूद

ठुमुक-ठुमुक पग ... १२९

| भजन | पृष्ठ-संख्या |
|---|---|
| **आलम** | |
| जसुदाके अजिर बिराजैं | ··· १३१ |
| मुकता मनि पीत हरी | ··· १३१ |
| **तालिब शाह** | |
| महबूब आगे सुहागे | ··· १३२ |
| **महबूब** | |
| आगे धेनु धारि गेरि | ··· १३३ |
| **नफ़ीस खलीली** | |
| कन्हैयाकी आँखें हिरन-सी | ··· १३३ |
| **सैय्यद कासिम अली** | |
| मोहन प्यारे जरा गलियोंमें | ··· १३६ |

ॐ श्रीहरिः

# भजन-संग्रह

## ( चौथा भाग )

## रहीम

### ( १ ) राग शुद्ध कल्याण—ताल तिताला

छबि आवन मोहनलालकी ।
काछिनि काछे कलित मुरलि कर,
पीत पिछौरी सालकी ॥
बंक तिलक केसरकौ कीनें,
दुति मानों बिधु बालकी ।
बिसरत नाहिं सखी, मो मनतें,
चितवनि नयन बिसालकी ॥
नीकी हँसनि अधर सुधरनिकी,
छबि छीनीं सुमन गुलालकी ।

जलसों डारि दियों पुरइन पर,
डोलनि मुकता-मालकी
आप मोल विन मोलनि डोलनि,
बोलनि मदनगोपालकी
यह सुरूप निरखै सोइ जानै,
या 'रहीम'के हालकी

(२) राग पटमञ्जरी--ताल तिताला

कमलदल-नैननिकी उनमानि ।
बिसरति नाहिं सखी, मो मनतें मन्द-मन्द मुसुकानि
यह दसननि-दुति चपलाहूतें, महाचपल चमकानि
बसुधाकी बस करी मधुरता, सुधा-पगी बतरानि
चढ़ी रहै चित उर बिसालकी, मुकुत-माल थहरानि
नृत्य-समय पीताम्बरहूकी, फहरि-फहरि फहरानि
अनुदिन श्रीबृन्दाबन ब्रजतें आवन आवन जानि
अब 'रहीम' चिततें न टरति है, सकल स्यामकी बानि

(३) राग चाँदनी केदारा–ताल आड़ा चौताल

शरद-निशि-निशीथे चाँदकी रोशनाई ।
सघन-वन-निकुञ्जे कान्ह बंशी बजाई ।

रति, पति, सुत, निद्रा, साइयाँ छोड़ भागी ,
मदन-शिरसि भूयः क्या बला आन लागी ॥

( ४ )

कलित ललित माला वा जवाहर जड़ा था ,
चपल चखनवाला चाँदनीमें खड़ा था ।
कटि-तट-बिच मेला पीत सेला नवेला ,
अलिबन अलबेला यार मेरा अकेला ॥

( ५ )

दृग छकित छबीली छेलराकी छरी थी ,
मणि-जटित रसीली माधुरी मूँदरी थी ।
अमल कमल ऐसा खूबसे खूब देखा ,
कहि न सकी जैसा श्यामका हस्त देखा ॥

( ६ )

कठिन कुटिल काली देख दिलदार जुलफें ,
अलि-कलित बिहारी आपने जीकी कुलफें ।
सकल शशि-कलाको रोशनी-हीन लेखौं ,
अहह ब्रजललाको किस तरह फेर देखौं ॥

( ७ )

जरद बसनवाला गुलचमन देखता था,
झुक-झुक मतवाला गावता रेखता था!
श्रुति युग चपलासे कुण्डलें झूमते थे,
नयन कर तमाशे मस्त है घूमते थे ॥

( ८ )

तरल तरनि-सी हैं तीर-सी नोकदारैं,
अमल कमल-सी हैं दीर्घ हैं दिल बिदारैं।
मधुर मधुप हेरैं माल मस्ती न राखैं,
बिलसति मन मेरे सुन्दरी स्याम आँखैं ॥

( ९ )

भुजग जुग किधौं हैं काम कमनैत सोहैं।
नटवर! तव मोहैं बाँकुरी मान भौंहैं।
सुनु सखि, मृदु बानी बेदुरुस्ती अकिलमें,
सरल-सरल सानी कै गई सार दिलमें ॥

( १० )

पकरि परम प्यारे साँवरेको मिलाओ,
असल अमृत-प्याला क्यों न मुझको पिलाओ?

इति वदति पठानी मन्मथाङ्गी विरागी,
मदन-शिरसि भूयः क्या बला आन लागी ॥

( ११ ) राग झँझौटी–ताल तिताला (पंजाबीठेका)

पट चाहै तन, पेट चाहत छदन, मन
चाहत है धन, जेती सम्पदा सराहिबी ।
तेरोई कहायकैं, रहीम कहै दीनबन्धु,
आपनी बिपत्ति जाय काके द्वार काहिबी ?
पेट भरि खायो चाहै, उद्यम बनायो चाहै,
कुटुँब जियायो चाहै, काढ़ि गुन लाहिबी ।
जीविका हमारी जोपै औरनके कर डारौ,
ब्रजके बिहारी ! तो तिहारी कहाँ साहिबी ॥

## रसखानि

( १२ ) राग वागेश्री–ताल तिताला

मानुष हौं तो वही रसखानि,
बसौं ब्रज गोकुल गाँवके ग्वारन ।
जो पसु हौं तौ कहा बसु मेरो,
चरौं नित नन्दकी धेनु मँझारन ॥

पाहन हौं तो वही गिरिको,

जो धर्यौ कर छत्र पुरन्दर-धारन।

जो खग हौं तौ बसेरो करौं मिलि,

कालिंदी-कूल-कदम्बकी डारन॥

## ( १३ ) राग मालश्री—ताल तिताला

या लकुटी अरु कामरियापर,

राज तिहूँ पुरको तजि डारौं।

आठहु सिद्धि नवो निधिको सुख,

नन्दकी गाइ चराइ विसारौं॥

रसखानि, कबौं इन आँखिनसों,

ब्रजके बन-बाग तड़ाग निहारौं।

कोटिक हौं कलधौतके धाम,

करीलकी कुञ्जन ऊपर वारौं॥

## ( १४ ) राग भैरवी—ताल तिताला

गावैं गुनी, गनिका, गन्धर्व, औ,

सारद सेष सबै गुन गावैं।

नाम अनन्त गनन्त गनेस-ज्यों,

ब्रह्मा त्रिलोचन पार न पावैं॥

जोगी, जती, तपसी अरु सिद्ध,
निरन्तर जाहि समाधि लगावैं।
ताहि अहीरकी छोहरियाँ,
छछियाभरि छाछपै नाच नचावैं॥

( १५ ) राग नारायनी—ताल तिताला

सेस, महेस, गनेस, दिनेस,
सुरेसहु जाहि निरन्तर गावैं।
जाहि अनादि, अनन्त, अखण्ड,
अछेद, अभेद सुबेद बतावैं॥
नारद-से सुक ब्यास रटैं,
पचि हारे, तऊ पुनि पार न पावैं।
ताहि अहीरकी छोहरियाँ,
छछियाभरि छाछपै नाच नचावैं॥

( १६ ) राग केदारा—ताल झप

खञ्जन-नैन फँसे पिंजरा-छबि,
नाहिं रहैं थिर कैसेहुँ माई!
छूटि गयी कुल कानि सखी,
रसखानि, लखी मुसुकानि सुहाई॥

चित्र-कढ़े-से रहैं मेरे नैन,
न बैन कढ़ै, मुख दीनी दुहाई ।
कैसी करौं, जिन जाव अली,
सब बोलि उठैं, यह बावरी आई ॥

( १७ ) राग पूरबी—ताल दीपचंदी

कानन दै अँगुरी रहिबो,
जबहीं मुरली-धुनि मन्द बजैहै ;
मोहिनी-तानन सों रसखानि,
अटा चढ़ि गोधन गैहै तौ गैहै ।
टेरि कहौं सिगरे ब्रज-लोगनि,
काल्हि कोऊ कितनों समुझैहै ;
माई री, वा मुखकी मुसुकानि,
सँभारी न जैहै न जैहै न जैहै ॥

( १८ ) राग देशी—ताल कहरवा

आजु री, नन्दलला निकस्यो,
तुलसी-बनतैं बनकै मुसकातो ।
देखे बनै न बनै कहते अब,
सो सुख जो मुखमें न समातो ॥

हौं रसखानि, बिलोकिवेकों
कुल-कानिको काज कियो हिय हातो।
आय गई अलबेली अचानक,
ऐ भटु, लाजकौ काज कहा तो? ॥

( १९ ) राग भूपाली—ताल तिताला

धूरि-भरे अति सोभित स्यामजू,
तैसी बनी सिर सुन्दर चोटी।
खेलत-खात फिरै अँगनाँ,
पगपैजनी बाजतीं, पीरी कछोटी ॥
वा छबिकों रसखानि बिलोकत,
वारत काम-कलानिधि-कोटी।
कागके भाग कहा कहिए,
हरि-हाथसों लै गयो माखन-रोटी ॥

( २० ) राग हमीर—ताल झप

ब्रह्म मैं ढूँढ़यौ पुरानन गानन,
बेद-रिचा सुनि चौगुने चायन।
देख्यो सुन्यो कबहूँ न कितै,
वह कैसे सरूप औ कैसे सुभायन ॥

टेरत हेरत हारि परयौ,
रसखानि, बतायो न लोग-लुगायन ।
देखौ, दुरयो वह कुंज-कुटीरमें,
बैठ्यौ पलोटत राधिका-पायन ॥

( २१ ) राग संकरा—ताल तिताला

द्रौपदि औ गनिका, गज, गीध,
अजामिलसों कियो सो न निहारो ।
गौतम-गेहिनी कैसे तरी,
प्रहलादको कैसे हरयौ दुख-भारो ॥
काहे को सोच करै रसखानि,
कहा करिहै रवि-नन्द बिचारो ?
कौनकी संक परी है जु माखन-
चाखनहारो है राखनहारो ॥

( २२ ) राग जलधर केदारा—ताल तिताला

जा दिनतें निरख्यौ नँद-नंदन,
कानि तजी घर-बन्धन छूट्यो ।
चारु बिलोकनिकी निसि मार,
सँभार गयी मन मारने लूटयो ॥

सागरकौं सरिता जिमि धावति,
रोकि रहे कुलकौ पुल टूट्यो,
मत्त भयो मन संग फिरै,
रसखानि सुरूप सुधा-रस घूट्यो ॥

( २३ ) राग पीलू बरवा—ताल कहरवा

बेनु बजावत, गोधन गावत,
ग्वारनके सँग गोमधि आयो ।
बाँसुरीमें उन मेरो नाम लै,
साथिनके मिस टेरि सुनायो ॥
ऐ सजनी, सुनि सासके त्रासनि,
नन्दके पास उसासनि आयो ।
कैसी करौं रसखानि तहीं,
चित चैन नहीं, चितचोर चुरायो ॥

( २४ ) राग बागेश्री—ताल तिताला

बैन वही उनकौ गुन गाइ,
औ कान वही उन बैन सों सानी ।
हाथ वही उन गात सरैं,
अरु पाइ वही जु वही अनुजानी ॥

जान वही उन प्रानके संग, औ
मान वही जु करै मनमानी
त्यों रसखानि वही रसखानि,
जु है रसखानि, सो है रसखानी

## यारी साहब

### ( २५ ) राग दीपक–ताल तिताला

विरहिनी मंदिर दियना बार ॥
बिन बाती बिन तेल जुगतसों, बिन दीपक उँजियार।
प्रानप्रिया मेरे गृह आये, रचि-पचि सेज सँवार।
सुखमन सेज परम तत रहिया, पिय निरगुन निरकार।
गावहु री मिलि आनँद-मंगल, 'यारी' मिलके यार।

### ( २६ ) राग मियाँकी टोड़ी ( ख्याल ) ताल ति०

बिन बंदगी इस आलममें, खाना तुझे हराम है रे।
बंदा करै सोइ बंदगी, खिदमतमें आठों जाम है रे।
'यारी' मौला बिसारके, तू क्या लागा बेकाम है रे।
कुछ जीते-जी बंदगी कर ले; आखिरको गोर मुकाम है रे।

( २७ ) राग संकरा—ताल तिताला

दिन दिन प्रीति अधिक मोहिं हरिकी ।
काम-क्रोध-जंजाल भसम भयो,
विरह-अगिन लगि धधकी ॥
धधकि-धधकि सुल्गति अति निर्मल,
झिलमिल-झिलमिल झलकी ।
झरि-झरि परत अँगार अधर 'यारी'
चढ़ि अकास आगे सरकी ॥

( २८ ) राग हुसेनी कान्हरा-ताल कहरवा

दोउ मूँदके नैन अंदर देखा,
नहिं चाँद सूरज दिन रात है रे !
रोशन समा बिनु तेल-बाती,
उस जोतिसों सबै सिफाति है रे !
गोता मार देखो आदम,
कोउ और नाहिं संग-साथि है रे !
'यारी' कहै, तहकीक किया,
तू मलकुलमौतकी जाति है रे !!

## ( २९ ) राग मालकोस–ताल तिताला

हमारे एक अलह पिय प्यारा है ।
घट-घट नूर उसी प्यारेका जाका सकल पसारा है।
चौदह तबक जाकी रोशनाई, झिलमिल जोत सितारा है
बेनमून बेचून अकेला, हिंदु तुरकसे न्यारा है।
सोइ दरवेस दरस जिन पायो, सोई मुसलिम सारा है
आवै न जाय, मरै नहिं जीवै, 'यारी' यार हमारा है।

## ( ३० ) राग आसावरी–ताल कहरवा

गुरुके चरनकी रज लैके,
दोउ नैननके बिच अंजन दीया
तिमिर मेटि उँजियार हुआ,
निरंकार पियाको देख लीया।
कोटि सूरज तहँ छिपे घने,
तीन लोक-धनी धन पाइ पीया
सतगुरुने जो करी किरपा,
मरिके 'यारी' जुग-जुग जीया।

### ( ३१ ) राग सिंदूरा—ताल दीपचंदी

हौं तो खेलौं पियासँग होरी ।
दरस परस पतिव्रता पियकी, छवि निरखत भइ बौरी ॥
सोलह कला सँपूरन देखौं, रवि ससि भे इक ठौरी ।
जबतें दृष्टि पर्‌यो अबिनासी लागी रूप-ठगौरी ॥
रसना रटति रहति निसि-बासर, नैन लगे यहि ठौरी ।
कह 'प्यारी' यादि करु हरिकी, कोइ कहैं सो कहौ री ॥

### ( ३२ ) राग शहाना–ताल दीपचंदी

झिलमिल-झिलमिल बरसै नूरा,
नूर-जहूर सदा भरपूरा ।
रुनझुन-रुनझुन अनहद बाजै,
भँवर गुँजार गगन चढ़ि गाजै ॥
रिमझिम-रिमझिम बरसै मोती,
भयो प्रकास निरंतर जोती ।
निर्मल निर्मल निर्मल नामा,
कह 'यारी' तहँ लियो बिस्रामा ॥

( ३३ ) राग भैरवी—ताल तिताला

रसना, राम कहत तैं थाको ।
पानी कहे कहुँ प्यास बुझति है, प्यास बुझै जदि चाखो ॥
पुरुष-नाम नारी ज्यों जानैं, जानि-बूझि नहिं भाखो ।
दृष्टीसे मुष्टी नहिं आवै, नाम निरंजन वाको ॥
गुरु-परताप साधुकी संगति, उलटि दृष्टि जब ताको ।
'यारी' कहै, सुनो भाई संतो, बज्र बेधि कियो नाको ॥

( ३४ ) राग पीलू—ताल कहरवा

निर्गुन चुनरी निर्बान, कोउ ओढ़ै संत सुजान ॥
षट दर्शनमें जाइ खोजो, और बीच हैरान ।
जोति-सरूप सुहागिन चुनरी आव वधू धरि ध्यान ॥
हद वेहदके बाहर 'यारी' संतनको उत्तम ज्ञान ।
कोऊ गुरुगम ओढ़ै चुनरिया, निर्गुन चुनरी निर्बान ॥

( ३५ ) राग हमीर—ताल तिताला

आरति करो मन आरति करो ।
गुरु-प्रताप साधुकी संगति, आवागमन तें छूटि पड़ो ॥
अनहद ताल आदि सुध बानी, बिनु जिभ्या गुन बेद पढ़ो ।
आपा उलटि आतमा पूजो, त्रिकुटी न्हाइ सुमेर चढ़ो ॥

सारँग सेत सुरतिसों राखो, मन पतंग होइ अजर जरो ।
ज्ञानकै दीप वरै विनु बाती, कह 'यारी' तहँ ध्यान धरो ॥

( ३६ ) राग जोगिया—ताल रूपक

जोगी जुगति जोग कमाव ।
सुखमना पर वैठि आसन, सहज ध्यान लगाव ॥
दृष्टि सम करि सुन्न सोवो, आपा मेटि उड़ाव ।
प्रगट जोति अकार अनुभव, शब्द सोहं गाव ॥
छोड़ि मठको चलहु जोगी, विना पर उड़ि जाव ।
'यारी' कहै यह मत विहंगम अगम चढ़ि फल खाव ॥

( ३७ ) राग सारंग—ताल तिताला

मन मेरो सदा खेलै नटवाजी, चरन कमल चित राजी ॥
विनु करताल पखावज बाजै, अगम पंथ चढ़ि गाजी ।
रूप विहीन सीस विनु गावै, विनु चरनन गति साजी ॥
बाँस सुमेरु सुरतिकै डोरी, चित चेतन सँग चेला ।
पाँच पचीस तमासा देखहिं, उलटि गगन चढ़ि खेला ॥
'यारी' नट ऐसी विधि खेलै, अनहद ढोल बजावै ।
अनँत कला अवगति अनमूरति, वानक बनि बनि आवै ॥

## ( ३८ ) राग अहीर भैरों—ताल चर्चरी

मन ग्वालिया, सत सुकृत तत दुहि लेह ॥
नैन-दोहनि रूप भरि भरि, सुरति सब्द सनेह ।
नझर झरत अकास ऊठत, अधर अधरहिं देह ॥
जेहि दुहत सेस महेस ब्रह्मा, कामधेनु बिदेह ।
'यारी' मथके लियो माखन, गगन मगन भखेह ॥

## ( ३९ ) राग तिलक कामोद—ताल चर्चरी

चंद-तिलक दिये सुंदरि नारी,
सोइ पतिबरता पियहिं पियारी ।
कंचन-कलस धरे पनिहारी,
सीस सुहाग भाग उँजियारी ॥
सब्द-सेंदुर दै माँग सँवारी,
बेंदी अचल टरत नहिं टारी ।
अपन रूप जब आप निहारी,
'यारी' तेज-पुंज उँजियारी ॥

## ( ४० ) राग दुर्गा—ताल तिताला

तू ब्रह्म चीन्हो रे ब्रह्मज्ञानी ॥

समुझि-बिचारि देखु नीके करि,
ज्यों दर्पनमधि अलख निसानी ।
कहै 'यारी' सुनो ब्रह्मगियानी
जगमग जोति निसानी ॥

### ( ४१ ) राग पीलू—ताल कहरवा

उरध मुख भाठी, अत्रटौं कौनी भाँति ।
अर्ध उर्ध दोउ जोग लगायो, गगन—मँडल भयो माठ ॥
गुरु दियो ज्ञान, ध्यान हम पायो,कर करनीकर ठाट ।
हरिके मद मतवाल रहत है, चलत उबटकी बाट ॥
आपा उलटिके अमी चुवाओ, तिरबेनीके घाट ।
प्रेम-पियाला श्रुति भरि पीवो, देखो उलटी बाट ॥
पाँच तत्त इक जे ति समाने, धर छहवो मन हाय ।
कह 'यारी' सुनियो भाइ संतो, छकि-छकि रहि भयो मात

### ( ४२ ) राग प्रभाती—ताल दीपचंदी

राम रमझनी यारी जीवके ॥
घटमें प्रान अपान दुहाई,
अरध उरध आवै अरु जाई ॥

लेके प्रान अपान मिलावै,
वाही पवनतें गगन गरजावै ॥
गरजै गगन जो दामिनि दमकै
मुक्ताहल रिमझिम तहँ बरखै ॥
वा मुक्तामहँ सुरति पिरोवै,
सुरति सब्द मिलि मानिक होवै ॥
मानिक जोति बहुत उँजियारा,
कह यारी, सोइ सिरजनहारा ॥
साहब सिरजनहार गुसाईं,
जामें हम, सोई हम माँहीं ॥
जैसे कुंभ नीर बिच भरिया,
बाहर-भीतर खालिक दरिया ॥
उठ तरंग तहँ मानिक मोती,
कोटिन चंद सूरकै जोती ॥
एक किरिनका सकल पसारा,
अगम पुरुष सब कीन्ह नियारा ॥
उलटि किरिन जब सूर समानी,
तब आपनि गति आपुहिं जानी ॥

कह 'यारी' कोई अवर न दूजा,
आपुहिं ठाकुर आपहिं पूजा ॥
पूजा सतपुरुषका कीजै,
आपा मेटि चरन चित दीजै ॥
उनमुनि रहनि सकलको त्यागी,
नवधा प्रीति बिरह बैरागी ॥
बिनु बैराग भेद नहिं पावै,
केतो पढ़ि-पढ़ि रचि-रचि गावै ॥
जो गावै ताको अरथ बिचारै,
आपु तरै, औरनको तारै ॥

( ४३ ) राग पीलू—ताल कहरवा

सतगुरु है सत पुरुष अकेला,
पिंड ब्रह्मांडके बाहर मेला ॥
दूरतें दूर, ऊँचतें ऊँचा,
बाट न घाट गली नहिं कूचा ॥
आदि न अंत मध्य नहिं तीरा,
अगम अपार अति गहिर गँभीरा ॥

कच्छ दृष्टि तहँ ध्यान लगावै,
पलमहँ कीट भृंग होइ जावै ॥
जैसे चकोर चंदके पासा,
दीसै धरती बसै अकासा ॥
कह 'यारी' ऐसे मन लावै,
तब चातक स्वाँती-जल पावै ॥

( ४४ ) राग पीलू-ताल कहरवा

ग़ुलके मुकाममें बेचूनकी निसानी है,
जिकिर रूह सोई अनहद बानी है ।
अगमको गम्म नहीं झलक पेसानी है,
कहै'यारी' आपा चीन्है सोई ब्रह्मज्ञानी है॥

( ४५ ) राग बहार-ताल तिताला

उड़ु उड़ु रे बिहंगम चढ़ु अकास ।
जहँ नहिं चाँद-सूर निसि बासर,
सदा अमरपुर अगम बास ॥
देखै उरध अगाध निरंतर
हरष सोक नहिं जमकै त्रास ।

कह 'यारी' तहँ बधिक-फाँस नहिं,
फल खायो जगमग परकास ॥

## ( ४६ ) राग तिलंग-ताल तेवरा

गयो सो गयो बहुरि नहिं आयो ॥
दूरितें अंतर गवन कियो, तिहुँ लोक दिखायो ।
तेहूँतें आगे दूरितें, दूरि, परेतें परे जाइ छायो ॥
'यारी' कहै अति पूरन तेजा, सो देखि सरूप पतंग समायो
आवै न जाय, मरै नहिं जीवै, हलै न टलै तहवाँ ठहरायो

## ( ४७ ) राग झँझौटी-ताल तिताला

एक कहो सो अनेक है दीसत,
एक अनेक धरे है सरीरा ।
आदिहि तौ फिर अंतहु भी
मद्ध सोई हरि गहिर गँभीरा ॥
गोप कहो सो अगोप सों देखो,
जोतिसरूप बिचारत हीरा ।
कहे सुने बिनु कोइ न पावै,
कहिके सुनावत 'यारी' फ़कीरा ॥

( ४८ )

देखु विचारि हिये अपने नर,
देह धरो तौ कहा बिगरो है ।
यह मट्टीका खेल-खिलौना बनो,
एक भाजन, नाम अनंत धरो है ॥
नेक प्रतीति हिये नहिं आवति,
भर्म भूलो नर अवर करो है ।
भूषन ताहि गलाइके देखु,
'यारी' कंचन ऐनको ऐन धरो है ॥

( ४९ ) धुन लावनी-ताल कहरवा

आँखी सेती जो भी देखिये,
सो तो आलम फ़ानी है ।
कानोंसे भी जो सुनिये रे,
सो तो जैसे कहानी है ॥
इस बोलनेको उलटि देखै,
सोई आरिफ़ सोइ ज्ञानी है ।
'यारी' कहै, यह बूझि देखा,
और सबै नादानी है ॥

### (५०) धुन लावनी–ताल कहरवा

जहँ मूल न डार न पात है रे,
बिन सींचे बाग सहज फूला।
बिन डाँड़ीका फूल है रे,
निर्बासके बास भँवर भूला॥
दरियावके पार हिंडोलना रे,
कोउ बिरही बिरला जा झूला।
'यारी' कहै इस झूलनेमें,
झूलै कोऊ आसिक दोला॥

### (५१) धुन लावनी–ताल कहरवा

जबलग खोजै चला जावै,
तबलग मुद्दा नहिं हाथ आवै।
जब खोज मरै तब घर करै,
फिर खोज पकरके बैठ जावै॥
आपमें आपको आप देखै,
और कहूँ नहिं चित्त जावै।
'यारी' मुद्दा हासिल हूआ,
आगेको चलना क्या भावै॥

## ( ५२ ) धुन लावनी–ताल कहरवा

अंधा पूछे आफ़ताबको रे,
उसे किस मिसाल बतलाइये जी ?
वा नूर समान नहीं औरै,
कवने तमसील सुनाइये जी ॥
सब आँधरे मील दलील करैं,
विन दीदा दीदार न पाइये जी ।
'यारी' अंदर यकीन विना,
इलमसे क्या वतलाइये जी ?

## ( ५३ ) राग पीलू–ताल कहरवा

हम तो एक हुबाव हैं रे, साकिन बहरके बीच सदा ।
दरियावके बीच दरियावकी मौज है, बाहर नाहीं गैर खुदा॥
उठनेमें हुबाव है, देखो, मिटनेमें मुतलक़ सौदा ।
हुबाब तो ऐन दरियाव 'यारी'वोहि नाम धरो है बुदबुदा।

## ( ५४ ) राग सारंग-ताल कहरवा

आबके बीच निमक जैसे, सबलो है येहि मिलि जावे ।
यह भेदकी बात अवर है रे, यह बात मेरे नहिं मन भावै ॥

गत्रास होइके अंदर धँसई, आदर सँवारके जोति लावै ।
'यारी' मुद्दा हासिल हूआ, आगेको चलना क्या भावै ॥

( ५५ ) राग खम्माच–ताल कहरवा

गगन-गुफामें बैठिके रे, उलटिके अपना आप देखै ।
अजपा जपै बिन जीभसों रे, बिन नैन निरंजन रूप लेखै॥
जोति बिना दीपक है रे, दीपक बिना जगमग पेखै ।
'यारी' अलख अलेख है रे, भेषके भीतर भेष भेषै ॥

( ५६ ) राग खम्माच–ताल कहरवा

गगन-गुफामें बैठिके रे, अजपा जपै बिन जीभ सेती ।
त्रिकुटी संगम जोति है रे, तहँ देखि लेवै गुरु ज्ञान सेती॥
सुन्न गुफामें ध्यान धरै, अनहद सुनै बिन कान सेती ।
'यारी' कहै, सो साधु है रे, बिचार लेवै गुरु ध्यान सेती ॥

---

# खुसरो

( ५७ ) राग जौनपुरी–ताल दीपचंदी

बहुत रही बाबुल घर दुलहिन चल, तेरे पीने बुलाई ।
बहुत खेल खेली सखियनसों, अंत करी लरकाई ॥

न्हाय-धोयके बस्तर पहिरे, सब ही सिंगार बनाई।
बिदा करनको कुटुँब सब आये, सिगरे लोग लुगाई॥
चार कहारन डोली उठाई, संग पुरोहित नाई।
चले ही बनैगी होत कहा है, नैनन नीर बहाई॥
अंत बिदाह्वै चलि है दुलहिन, काहूकी कछु न बसाई।
मौज खुशी सब देखत रह गये, मात पिता औ भाई॥
मोरि कौन सँग लगन धराई, धन-धन तोरि है खुदाई।
बिन माँगे मेरी मँगनी जो दीन्हीं, पर-घरकी जो ठहराई॥
अँगुरी पकरि मोरा पहुँचा भी पकरे कँगना अंगूठी पहराई।
नौशाके सँग मोहि कर दीन्ही, लाज सँकोच मिटाई॥
सोना भी दीन्हा रूपा भी दीन्हा, बाबुल दिल-दरियाई।
गहेल गहली डोलति आँगनमें, अचानक पकर बैठाई॥
बैठत मलमल कपरे पहनाये, केसर तिलक लगाई।
'खुसरो' चली ससुरारी सजनी, संग नहीं कोइ जाई॥



## दरिया साहब (मारवाड़वाले)

### (५८) राग पीलू-ताल दीपचंदी

कहा कहूँ मेरे पिउकी बात।

जो रे कहूँ सोइ अंगसुहात ।
जब मैं रही थी कन्या क्वारी,
तब मेरे करम हता सिर भारी ॥
जब मेरे पिउसे मनसा दौड़ी,
सतगुरु आन सगाई जोड़ी ।
तब मैं पिउका मंगल गाया,
जब मेरा स्वामी ब्याहन आया ॥
हथलेवा दै बैठी संगा,
तब मोहिं लीन्ही बायें अंगा ।
जन 'दरिया' कहै, मिट गई दूती,
आपा अरपि पीउ सँग सूती ॥

(५९) राग बिहाग-ताल दीपचंदी

जाके उर उपजी नहिं भाई! सो क्या जानै पीर पराई ॥
ब्यावर जानै पीरकी सार, बाँझ नार क्या लखै विकार ।
पतिव्रता पतिको व्रत जाने, बिभचारिन मिल कहा बखानै?
हीरा पारख जौहरि पावै, मूरख निरखके कहा बतावै?
लागा घाव कराहै सोई, कौतुकहारके दर्द न कोई ॥

राम नाम मेरा प्रान-अधार, सोई राम रस-पीवनहार ।
जन 'दरिया' जानैगा सोई, प्रेमकी भाल कलेजे पोई ॥

( ६० ) राग विलावल–ताल चर्चरी

जो धुनिया तौ भी मैं राम तुम्हारा ।
अधम कमीन जात मति-हीना, तुम तौ हौ सिरताज हमारा
कायाका जंत्र सब्द मन मुठिया, सुखमन ताँत चढ़ाई ।
गगन-मँडलमें धुनिया बैठा, मेरे सतगुरु कला सिखाई ॥
पाप पान हर कुबुध काँकड़ा, सहज-सहज झड़ जाई ।
घुंडी गाँठ रहन नहिं पावै, इकरंगी होय आई ?
इकरँग हुआ, भरा हरि चोला, हरि कहै, कहा दिलाऊँ
मैं नाहीं मेहनतका लोभी, बकसो मौज भक्ति निज पाऊँ॥
किरपा करि हरि बोले बानी, तुम तौ हौ मम दास ।
'दरिया' कहै, मेरे आतम भीतर मेलो राम भक्त-बिस्वास ॥

( ६१ ) राग कालिंगड़ा–ताल चर्चरी

आदि अन्त मेरा है राम,
उन बिन और सकल बेकाम ॥
कहा करूँ तेरा बेद-पुराना,
जिन है सकल सकल बरमाना ।

कहा करूँ तेरी अनुभौ-बानी,
जिनतें मेरी बुद्धि भुलानी ॥
कहा करूँ ये मान-बड़ाई,
राम बिना सब ही दुखदाई ।
कहा करूँ तेरा सांख्य औ जोग,
राम बिना सब बंधन रोग ॥
कहा करूँ इन्द्रिनका सुक्ख,
राम बिना देवा सब दुक्ख ।
'दरिया' कहै, राम गुरुमुखिया,
हरि बिन दुखी, राम सँग सुखिया ॥

( ६२ ) राग माँड़—ताल तिताला

बाबुल कैसे बिसरा जाई ?
जदि मैं पति-सँग रल खेलूँगी, आपा धरम समाई ।
सतगुरु मेरे किरपा कीन्ही, उत्तम बर परनाई ;
अब मेरे साईंको सरम पड़ैगी, लेगा चरन लगाई ॥
तैं जानराय मैं बाली भोली, तैं निर्मल मैं मैली ;
तैं बतरावै, मैं बोल न जानूँ, भेद न सकूँ सहेली ।

तैं ब्रह्म-मात्र, मैं आतम-कन्या, समझ न जानूँ वानी ;
'दरिया' कहै, पति पूरा पाया, यह निश्चय करि जानी ॥

( ६३ ) राग देस—ताल तिताला

पतिव्रता पति मिली है लाग,
जहँ गगन-मँडलमें परमभाग ॥
जहँ जल बिन कँवला बहु अनंत,
जहँ वपु बिनु भौंरा गुंजरंत ।
अनहद बानी जहँ अगम खेल,
जहँ दीपक जरै बिन बाती तेल ॥
जहँ अनहद-सबद है कहत घोर,
बिनु मुख बोलै चात्रिक मोर ।
जहँ बिन रसना गुन वदति नारि,
बिन पग पातर निरतकारि ॥
जहँ जल बिन सरवर भरा पूर,
जहँ अनंत जोत बिन चंद-सूर ।
बारह मास जहँ रितु बंसत,
धरैं ध्यान जहँ अनँत संत ॥

त्रिकुटी सुखमन जहँ चुवत छीर,
बिन बादल बरसै मुक्ति नीर।
अमरत-धारा जहँ चलै सीर,
कोई पीवै बिरला संत धीर।
ररंकार धुन अरूप एक,
सुरत गही उनहीकी टेक।
जन 'दरिया' बैराट चूर,
जहँ बिरला पहुँचै संत सूर॥

( ६४ ) राग आसा—ताल तिताला

संतो कहा गृहस्थ कहा त्यागी।
जेहि देखूँ तेहि बाहर-भीतर, घट-घट माया लागी॥
माटीकी भीत, पवनका थंभा, गुन औगुनसे छाया;
पाँच तत्त आकार मिलाकर, सहजैं गिरह बनाया।
मन भयो पिता, मनसा भई माई, दुख-सुख दोनों भाई;
आसा-तृस्ना-बहनें मिलकर, गृहकी सौंज बनाई॥
मोह भयो पुरुष, कुबुधि भई घरनी, पाँचो लड़का जाया;
प्रकृति अनंत कुटुम्बी मिलकर, कलहल बहुत मचाया।

लड़कोंके सँग लड़की जाई, ताका नाम अधीरी ;
वनमें बैठी घर-घर डोलै, स्वारथ-संग खपी री ॥
पाप-पुण्य दोउ पार-पड़ोसी, अनँत बासना नाती ;
रागद्वेषका बंधन लागा, गिरह बना उतपाती ।
कोइ गृह माँड़ि गिरहमें बैठा, वैरागी बन बासा ;
जन 'दरिया' इक राम-भजन बिन घट-घटमें घर बासा ॥

( ६५ ) राग भैरवी—ताल कहरवा

सब जग सोता सुध नहिं पावै, बोलै सो सोता बरड़ावै ॥
संसय मोह भरमकी रैन, अंध धुंध होय सोते ऐन ।
जप तप संजम और आचार, यह सबै सुपनेके व्यौहार ॥
तीर्थ दान जग प्रतिमा-सेवा, यह सब सुपना लेवा-देवा ।
कहना-सुनना, हार औ जीत, पछा-पछी सुपनो बिपरीत ॥
चार बरन औ आश्रम चार, सुपना-अन्तर सब व्यौहार ।
षट दरसन आदी भेद-भाव, सुपनाअन्तर सब दरसाव ॥
राजा राना तप बलवंता, सुपना माहीं सब बरतंता ।
पीर औलिया सबै सयाना, ख्वाबमाहिं बरतै बिधि नाना ॥
काजी सैयद औ सुलताना, ख्वाबमाहिं सब करत पयाना ।
सांख्य, जोग औ नौधा भक्ती, सुपनामें इनकी इक बिरती ॥

काया-कसनी दया और धर्म सुपने सुर्ग औ बंधन कर्म ।
काम क्रोध हत्या पर-नास, सुपनामाहीं नरक-निवास ॥
आदि भवानी संकर देवा यह सब सुपना देवा-लेवा ।
ब्रह्मा बिष्नू दस औतार, सुपना-अंतर सब ब्योहार ॥
उद्भिज सेदज जेरज अंडा, सुपन रूप बरतै ब्रह्मंडा ।
उपजै बरतै अरु बिनसावै, सुपने-अंतर सब दरसावै ॥
त्याग ग्रहन सुपना-ब्यौहारा, जो जागा सो सबसे न्यारा ।
जो कोइ साध जागिया चावै, सो सतगुरु के सरनै आवै ।
कृत-कृत बिरला-जोग सभागी, गुरुमुख चेत सब्द-मुख जागी
संसय मोह भरम निसि नास, आतमराम सहज परकास॥
राम सँभाल सहज धर ध्यान, पाछे सहज प्रकासै ज्ञान ।
जन 'दरियाव' सोइ बड़ भागी, जाकी सुरत ब्रह्म-सँग लागी॥

( ६६ ) राग दरबारी कान्हरा—ताल तिताला

आदि अनादी मेरा साईं ॥

दृष्ट न मुष्ट है, अगम, अगोचर,
यह सब माया उनहीं माईं ।
जो बनमाली सींचै मूल,
सहजै पिवै डाल फल फूल ॥

जो नरपतिको गिरह बुलावै,
सेना सकल सहज ही आवै।
जो कोई कर भानु प्रकासै,
तौ निसि तारा सहजहि नासै॥
गरुड़-पंख जो घरमें लावै,
सर्प जाति रहने नहिं पावै।
'दरिया' सुमिरै एकहि राम,
एक राम सारै सब काम॥

( ६७ ) राग काफी—ताल तिताला

जो सुमिरूँ तौ पूरन राम,
अगम अपार, पार नहिं जाको,
है सब संतनका बिसराम!
कोटि बिस्नु जाके अगवानी,
संख चक्र सत सारँगपानी॥
कोटि कारकुन बिधि कर्मधार,
परजापति मुनि बहु बिस्तार।
कोटि काल संकर कोतवाल,
भैरव दुर्गा धरम बिचार॥

अनंत संत ठाढ़े दरबार,
आठ सिधि नौ निधि द्वारपाल।
कोटि बेद जाको जस गावैं,
बिद्या कोटि जाको पार न पावैं॥
कोटि अकास जाके भवन दुवारे,
पवन कोटि जाके चँवर दुरावै।
कोटि तेज जाके तपै रसोय,
वरुन कोटि जाके नीर समोय॥
पृथी कोटि फुलवारी गंध,
सुरत कोटि जाके लाया बंध।
चंद सूर जाके कोटि चिराग,
लछमी कोटि जाके राँधैं पाग॥
अनंत संत और खिलवत खाना,
लख-चौरासी पलै दिवाना।
कोटि पाप काँपैं बल छीन,
कोटि धरम आगे आधीन॥
सागर कोटि जाके कलसधार,
छपन कोटि जाके पनिहार।

कोटि सन्तोष जाके भरा भंडार,
कोटि कुबेर जाके मायाधार ॥
कोटि स्वर्ग जाके सुखरूप,
कोटि नर्क जाके अन्धकूप ।
कोटि करम जाके उत्पतिकार,
किला कोटि बरतावनहार ॥
आदि अन्त मद्ध नहिं जाको,
कोई पार न पावै ताको ।
जन दरियाका साहब सोई,
तापर और न दूजा कोई ॥

( ६८ ) राग भीमपलासी–ताल तिताला

चल-चल रे हंसा, राम-सिंध,
बागड़में क्या तू रह्यो बन्ध ॥
जहँ निर्जल धरती, बहुत धूर,
जहँ साकित बस्ती दूर-दूर ।
ग्रीषम ऋतुमें तपै भोम,
जहँ आतम दुखिया रोम-रोम ॥

भूख-प्यास दुख सहै आन,
जहँ मुक्ताहल नहिं खान-पान।
जउवा नारू दुखित रोग,
जहँ मैं तैं बानी हरष-सोग॥
माया बागड़ बरनी येह,
अब राम-सिन्ध बरनूँ सुन लेह।
अगम अगोचर कथ्या न जाय,
अब अनुभवमाहीं कहूँ सुनाय॥
अगम पन्थ है राम-नाम,
गिरह बसौ जाय परम-धाम।
मानसरोवर बिमल नीर,
जहँ हंस-समागम तीर-तीर॥
जहँ मुक्ताहल बहु खान-पान,
जहँ अवगत तीरथ नित सनान।
पाप-पुन्यकी नहीं छोत
जहँ गुरु-सिष-मेला सहज होत॥
गुन इन्द्री मन रहे थाक,
जहँ पहुँच न सकते बेद-बाक।

अगम देस जहँ अभयराय,
जन दरिया, सुरत अकेली जाय ॥

(६९) राग सावनी कल्याण—ताल तिताला

चल चल रे सुआ, तेरे आदराज,
पिंजरामें बैठा कौन काज ?
बिल्लीका दुख दहै जोर,
मारै पिजरा तोर-तोर ॥
मरने पहले मरो धीर,
जो पाछे मुक्ता सहज छीर ।
सतगुरु-सब्द हृदैमें धार,
सहजाँ-सहजाँ करो उचार ॥
प्रेम-प्रवाह धसै जब आम,
नाद प्रकासै परम लाभ ।
फिर गिरह बसाओ गगन जाय,
जहँ बिल्ली मृत्यु न पहुँचै आय ॥
आम फलै जहँ रस अनन्त,
जहँ सुखमें पाओ परम तन्त ।

झिरमिर-झिरमिर बरसै नूर,
बिन कर बाजै तालतूर ।
जन दरिया आनन्द पूर,
जहँ बिरला पहुँचै भाग भूर ॥

## (७०) राग भूपाली—ताल तिताला

नाम बिन भाव करम नहिं छूटै ।
साध-संग और राम-भजन बिन, काल निरन्तर लूटै ॥
मलसेती जो मलको धोवै, सो मल कैसे छूटै ।
प्रेमका साबुन नामका पानी, दोय मिल ताँता टूटै ॥
भेद-अभेद भरमका भाँड़ा, चौड़े पड़-पड़ फूटै ।
गुरुमुख-सब्द गहै उर-अन्तर, सकल भरमसे छूटै ॥
रामका ध्यान तू धर रे प्रानी, अमरतका मेंह बूटै ।
जन दरियाव, अरप दे आपा, जरा-मरन तब टूटै ॥

## (७१) राग भैरवी-ताल चर्चरी

दुनियाँ भरम भूल बौराई ।
आतमराम सकल घट भीतर, जाकी सुद्ध न पाई ॥
मथुरा कासी जाय द्वारिका, अरसठ तीरथ न्हावै ।
सतगुरु बिन सोधा नहिं कोई, फिर-फिर गोता खावै ॥

चेतन मूरत जड़को सेवै बड़ा थूल मत गैला।
देह-अचार किया कहा होई, भीतर है मन मैला॥
जप-तप-संजम काया-कसनी, सांख्य जोगब्रत दाना।
यातें नहीं ब्रह्मसे मेला, गुनहर करम बँधाना॥
बक्ता है है कथा सुनावै, स्रोता सुन घर आवै।
ज्ञान-ध्यानकी समझ न कोई, कह-सुन जनम गँवावै॥
जन दरिया, यह बड़ा अचंभा, कहे न समझै कोई।
भेड़-पूँछ गहि सागर लाँघै, निश्चय डूबै सोई॥

## (७२) राग त्रिवेनी—ताल तिताला

मैं तोहि कैसे बिसरूँ देवा!
ब्रह्मा बिस्नु महेसुर ईसा,
ते भी बंछै सेवा॥
सेस सहस मुख निसिदिन ध्यावै,
आतम ब्रह्म न पावै।
चाँद सूर तेरी आरति गावैं,
हिरदय भक्ति न आवै॥
अनन्त जीव तेरी करत भावना,
भरमत बिकल अयाना।

गुरु-परताप अखंड लौ लागी,
सो तोहि माहि समाना ॥
बैकुंठ आदि सो अङ्ग मायाका,
नरक अन्त अँग माया ।
पारब्रह्म सो तो अगम अगोचर,
कोइ बिरला अलख लखाया ॥
जन दरिया, यह अकथ कथा है,
अकथ कहा क्या जाई ।
पंछीका खोज, मीनका मारग,
घट-घट रहा समाई ॥

( ७३ ) राग केदारा-ताल दीपचंदी

जीव बटाऊ रे बहता मारग माईं ।
आठ पहरका चालना, घड़ी इक ठहरै नाईं ॥
गरभ जनम बालक भयो रे, तरुनाई गरबान ।
बृद्ध मृतक फिर गर्भबसेरा यह मारग परमान ॥
पाप-पुन्य सुख-दुःखकी करनी, बेड़ी थारे लागी पाँय ।
पञ्च ठगोंके बसमें पड़ो रे, कब घर पहुँचै जाय ॥

चौरासी बासो तू बस्यो रे, अपना कर-कर जान।
निस्चय निस्चल होयगो रे तू पद पहुँचै निर्बान ॥
राम बिना तोको ठौर नहीं रे, जहँ जावै तहँ काल।
जन दरिया मन उलट जगतसूँ, अपना राम सँभाल ॥

(७४) राग नट बिलावल—ताल तिताला

है कोइ सन्त राम अनुरागी जाकी सूरत साहबसे लागी ॥
अरस-परस पिवके सँग राती, होय रही पतिब्रता।
दुनियाँ भाव कछू नहिं समझै, ज्यों समुँद समानी सरिता॥
मीन जाय करि समुँद समानी जहँ देखै तहँ पानी।
काल कीरका जाल न पहुँचै, निर्भय ठौर लुभानी ॥
बावन चन्दन भौंरा पहुँचा, जहँ बैठे तहँ गन्धा।
उड़ना छोड़के थिर है बैठा, निसिदिन करत अनन्दा ॥
जन दरिया, इक राम-भजन कर भरम-बासना खोई।
पारस परसि भया लोह कंचन, बहुरि न लोहा होई ॥

(७५) राग माँड़—ताल कहरवा

मुरली कौन बजावै हो, गगन-मँडलके बीच ॥
त्रिकुटी-संगम होयकर, गंग-जमुनके घाट।
या मुरलीके सब्दसे, सहज रचा बैराट ॥

गंग-जमुन-बिच मुरली बाजैं, उत्तर दिसि धुन होहि।
वा मुरलीको टेरहिं सुन-सुन, रहीं गोपिका मोहि॥
जहँ अम्बर डाली हंसा बैठा, चूगत मुक्ता हीर।
आनँद चकवा केल करत है, मानसरोवर-तीर॥
सब्द धुन मिरदंग बजत है बारह मास बसन्त।
अनहद ध्यान अखंड आतुर वे, धारत सब ही सन्त॥
कान्ह गोपी करत नृत्यहिं, चरन बपु ही बिना।
नैन बिन 'दरियाव' देखै, आनँदरूप घना॥

## ( ७९ ) राग गौड़ सारंग–ताल तिताला

ऐसा साधू करम दहै।
अपना राम कबहुँ नहिं बिसरै,
बुरी-भली सब सीस सहै।
हस्ती चलै भूकै बहु कूकर,
ताका औगुन उर न गहै;
वांकी कबहूँ मन नहिं आनै,
निराकारकी ओट रहै।
धनको पाय भया धनवन्ता,
निरधन मिल उन बुरा कहै;

वाकी कबहुँ न मनमें लावै,
अपने धन सँग जाय रहै ॥
पतिको पाय भई पतिबरता,
बहु ब्रिभचारिन हाँसि करै ;
वाकै संग कबहुँ नहिं जावै,
पतिसे मिलकर चिता जरै ।
'दरिया' राम भजै सो साधू,
जगत भेष उपहास करै ;
वाको दोष न अन्तर आनै,
चढ़ नाम जहाज भव सिन्ध तरै ॥

( ७७ ) राग ललित–ताल चर्चरी

साहब मेरे राम हैं, मैं उनकी दासी;
जो बान्या सो बन रह्या, आज्ञा अबिनासी ।
अरध उरध षट कँवल बिच, करतार छिपाया ;
सतगुरु मिल किरपा करी, कोई बिरले पाया ।
तीन लोक, चौदह भुवन, केवल वह भरपूरा ;
हाजिराँसे हाजिर सदा, वह दूराँसे दूरा ।

पाप-पुन्य दोउ रूप हैं, उनहींकी माया ;
साधनके बरतन सदा, भरमै भरमाया ।
जन 'दरिया' इक राम भज, भजबेकी बारा ;
जिन यह भार उठाइया, उनके सिर भारा ।

( ७८ ) राग पीलू–ताल चर्चरी

अमृत नीका, कहै सब कोई,
पीये बिना अमर नहिं होई ।
कोइ कहै, अमृत बसै पताल,
नर्क अन्त नित ग्रासै काल ।
कोइ कहै, अमृत समुन्दर माहीं,
बडवा अगिनि क्यों सोखत ताही ?
कोइ कहै, अमृत ससिमें बास,
घटै-वढ़ै क्यों होइहै नास ?
कोइ कहै, अमृत सुरगाँ माहिं,
देव पियें क्यों खिर-खिर जाहिं ?
सब अमृत बातोंका बात,
अमृत है सन्तनके साथ ।

'दरिया' अमृत नाम अनंत,
जाको पी-पी अमर भये सन्त ॥

## ( ७९ ) राग काफी–ताल तिताला

साधो, अलख निरंजन सोई ।
गुरु परताप राम-रस निर्मल, और न दूजा कोई ॥
सकल ज्ञानपर ज्ञान दयानिधि, सकल जोतिपर जोती ।
जाके ध्यान सहज अघ नासै, सहज मिटै जम छोती ॥
जाकी कथाके सरवनतें ही सरवन जागत होई ।
ब्रह्मा-बिस्नु-महेस अरु दुर्गा, पार न पावै कोई ॥
सुमिर-सुमिर जन होइहैं राना, अति झीना-से-झीना ।
अजर, अमर, अच्छय, अबिनासी, महा बीन परबीना ॥
अनंत संत जाके आस-पिआसा, अगन मगन चिर जीवैं ।
जन 'दरिया' दासनके दासा, महाकृपा-रस पीवैं ॥

## ( ८० ) राग खम्बावती–ताल कहरवा

राम-नाम नहिं हिरदै धरा, जैसा पसुवा तैसा नरा ।
पसुवा-नर उद्यम कर खावै, पसुवा तो जंगल चर आवै ॥
पसुवा आवै पसुवा जाय; पसुवा चरै औ पसुवा खाय ॥

राम-नाम ध्याया नहिं माई, जनम गया पसुवाकी नाई ।
रामनामसे नाहीं प्रीत, यह सब ही पशुओंकी रीत ॥
जीवत सुख-दुखमें दिन भरै, मुवा पछे चौरासी परै ।
जन 'दरिया' जिन राम न ध्याया, पसुवा ही ज्यों जनम गँवाया

## ( ८१ ) राग विहाग—ताल तिताला

साधो, हरि-पद कठिन कहानी ।
काजी पण्डित मरम न जानै,
कोइ-कोइ बिरला जानी ॥
अलहको लहना, अगहको गहना,
अजरको जरना बिन मौत मरना ।
अधरको धरना, अलखको लखना,
नैन बिन देखना, बिन पानी घट भरना ॥
अमिलसूँ मिलना, पाँव बिन चलना,
बिन अगिनके दहना, तीरथ बिन न्हावना ।
पन्थ बिन जावना, बस्तु बिन पावना,
बिन गेहके रहना, बिना मुख गावना ॥
रूप न रेख, बेद नहिं सिमृति,
नहिं जाति बरन कुल-काना ।

